[ हे एकराज ! तेरा सर्वरत्नमय यज्ञ तैयार हो गया है। हे देव ! अब चलें। स्वर्ग पहुँचने पर तुम्हें आनन्द होगा ॥ ६६ ॥

बोधिसत्त्व को यज्ञ-कुण्ड ले चलने के समय सारा रनिवास इकट्ठा हो निकल पड़ा। इस अर्थ को प्रकाशित करते समय शास्ता ने कहा।

**दहरा सत्तसता**
**एता पन चन्दकस्स भरियायो**
**केसे परिकिरित्वान**
**रोदन्तियो मग्गमनूयन्ति ॥६७॥**
**अपरा पन सोकेन**
**निक्खन्ता नन्दने विय देवा**
**केसे परिकिरित्वान**
**रोदन्तियो मग्गमनूयन्ति ॥६८॥**

[ चन्द्रकुमार की सात सौ तरुण भार्यायें बालों को बिखेरकर रास्ते पर निकल पड़ीं ॥ ६७॥ जिस प्रकार नन्दन-वन में देव-कन्यायें उसी प्रकार दूसरी (स्त्रियाँ) बालों को बिखेर रास्ते पर निकल पड़ीं ॥ ६८॥ ]

इसके आगे उनका विलाप है—

**कासिकसुचिवत्थधरा**
**कुण्डलिनो अगलुचन्दनविलित्ता,**
**नीयन्ति चन्द सुरिया**
**यञ्ञत्थाय एकराजस्स ॥६९॥**
**कासिक सुचिवत्थधरा**
**कुण्डलिनो अगलुचन्दनविलित्ता,**
**नीयन्ति चन्दसुरिया**
**मातु कत्वा हृदयसोकं ॥७०॥**
**कासिकसुचिवत्थधरा**
**कुण्डलिनो अगलुचन्दनविलित्ता,**
**नीयन्ति चन्दसुरिया**
**जनस्स कत्वा हृदयसोकं ॥७१॥**
**मंसरसभोजिनो नहापक सुनहापिता**
**कुण्डलिनो अगलुचन्दनविलित्ता,**

नीयन्ति चन्दसुरिया
यञ्ञत्थाय एकराजस्स ॥७२॥
मंसरसभोजिनो नहापक सुनहापिता
कुण्डलिनो अगलचन्दनविलित्ता,
न यन्ति चन्दसुरिया
मातु कत्वा हदयसोकं ॥७३॥
मंसरसभोजिनो नहापक सुनहापिता
कुण्डलिनो अगलुचन्दनविलित्ता,
नीयन्ति चन्दसुरिया
जनस्स कत्वा हदयसोकं ॥७॥
यस्स पुब्बे हत्थीवर धुरगते
हत्थीहि अनुवजन्ति,
त्यज्ज चन्दसुरिया
उभोव पत्तिका यन्ति ॥७५॥
यस्स पुब्बे अस्सवर धुरगते
अस्सेहि अनुवजन्ति,
त्यज्ज चन्दसुरिया
उभोव पत्तिका यन्ति ॥७६॥
यस्सु पुब्बे रथवर धुरगते
रथेहि अनुवजन्ति,
त्यज्ज चन्दसुरिया
उभोव पतिका यन्ति ॥७७॥
ये हिस्सु पुब्बे निय्यंसु
तपनीय कप्पनेहि तुरंगेहि,
त्यज्ज चन्दसुरिया
उभोव पत्तिका यन्ति ॥७८॥

[काशी के शुद्ध वस्त्र धारण किए, कुण्डल पहने हुए, अगरु चन्दन लगाये चन्द्र-सूर्य कुमारों को एकराज के यज्ञ के लिए लिये जा रहे हैं॥६९॥ काशी के शुद्ध वस्त्र धारण किये, कुण्डल पहने हुए, अगरु चन्दन लगाये चन्द्र-सूर्य कुमारों को माँ के हृदय में शोक उत्पन्न करके लिये जा रहे हैं॥७०॥ काशी के.... कुमारों को जनता के हृदय में शोक उत्पन्न करके लिये जा रहे हैं॥७१॥

मांस-रस का भोजन किये, स्नान करानेवालों द्वारा भली प्रकार स्नान कराये गये, कुण्डल पहने हुए, अगरू चन्दन लगाये, चन्द्र-सूर्य कुमारों को एकराज के यज्ञ के लिए लिये जा रहे हैं॥७२॥ मांस-रस का भोजन किये. . . .कुमारों को माँ के हृदय में शोक उत्पन्न करने के लिए लिये जा रहे हैं॥७३॥ मांस-रस का भोजन किये. . . .कुमारों को जनता के हृदय में शोक उत्पन्न करने के लिए लिये जा रहे हैं॥७४॥ जो पहले श्रेष्ठ हाथियों के कन्धों पर सवार होते थे और जिनका हाथी ही अनुगमन करते थे, वे दोनों चन्द्र-सूर्य आज पैदल चले जा रहे हैं॥७५॥ जो पहले श्रेष्ठ घोड़ों पर. . . .घोड़े ही. . . .आज पैदल चले जा रहे हैं॥७६॥ जो पहले श्रेष्ठ रथों पर. . . .रथ ही. . . .आज पैदल चले जा रहे हैं॥७७॥ जो पहले चमकदार काठी वाले घोड़ों पर बैठकर बाहर निकलते थे, वे दोनों चन्द्र-सूर्य आज पैदल चले जा रहे हैं॥७८॥]

इस प्रकार वे विलाप करती रहीं और बोधिसत्त्व को नगर से ले गये। सारा नगर क्षुब्ध होकर निकल पड़ा। जनता को निकलने के लिए दरवाजे कम पड़ रहे थे। ब्राह्मण ने बहुत लोगों को निकलते देख सोचा—कौन जाने क्या हो? उसने दरवाजे बन्द करवा दिये। जनता को बाहर निकलने नहीं मिला, तो नगर-द्वार के समीप एक उद्यान में इकट्ठे हो लोग जोर-जोर से चिल्लाने लगे। उनकी आवाज से क्षुब्ध हो पक्षी आकाश में उड़ने लगे। जनता उस-उस पक्षी को सम्बोधन कर विलाप करती हुई कहने लगी।

**यदि सकुणि मंसमिच्छसि**
**दयस्सु पुब्बेन पुप्फवतिया,**
**यजतेत्थ एकराजा**
**सम्मूळ्हो चतुहि पुत्तेहि॥७९॥**
**यदि सकुणि मंसमिच्छसि**
**दयस्सु पुब्बेन पुप्फवतिया,**
**यजतेत्थ एकराजा**
**सम्मूळ्हो चतुहि कञ्ञाहि॥८०॥**
**यदि सकुणि मंसमिच्छसि**
**दयस्सु पुब्बेन पुप्फवतिया,**
**यजतेत्थ एकराजा**
**सम्मूळ्हो चतुहि महेसीहि॥८१॥**
**यदि सकुणि मंसमिच्छसि**
**दयस्सु पुब्बेन पुप्फवतिता,**

यजतेत्थ एकराजा
सम्मूळहो चतुहि गहपतीहि ॥८२॥
यदि सकुणि मंसमिच्छसि
दयस्सु पुब्बेन पुप्फवतिया,
यजतेत्थ एकराजा
सम्मूळहो चतुहि हत्थीहि ॥८३॥
यदि सकुणि मंसमिच्छसि
दयस्सु पुब्बेन पुप्फवतिया,
यजतेत्थ एकराजा
सम्मूळहो चतुहि अस्सेहि ॥८४॥
यदि सकुणि मंसमिच्छसि
दयस्सु पुब्बेन पुप्फवतिया,
यजतेत्थ एकराजा
सम्मूळहो चतुहि उसभेहि ॥८५॥
यदि सकुणि मंसमिच्छसि
दयस्सु पुब्बेन पुप्फवतिया,
यजतेत्थ एकराजा
सम्मूळहो सब्ब चतुक्केन ॥८६॥

[हे पंछी! यदि मांस की कामना है, तो पुष्पवती की पूर्व-दिशा में उड़। वहाँ मूर्ख एकराज चारों पुत्रों की बलि देकर यज्ञ करने जा रहा है॥७९॥ हे पंक्षी! यदि. . . . चारों कन्याओं की बलि देकर यज्ञ करने जा रहा है॥८०॥ हे पंक्षी! यदि. . . . चारों भार्याओं की बलि देकर यज्ञ करने जा रहा है॥८१॥ हे पंक्षी! यदि. . . मैंचारों गृहपतियों की बलि देकर यज्ञ करने जा रहा है॥८२॥ हे पंक्षी! यदि. . . . चारों हाथियों की बलि देकर यज्ञ करने जा रहा है॥८३॥ हे पंक्षी! यदि. . . . चारों घोड़ों की बलि देकर यज्ञ करने जा रहा है॥८४॥ हे पंक्षी! यदि. . . . चारों वृषभों की बलि देकर यज्ञ करने जा रहा है॥८५॥ हे पक्षी! यदि मांस की कामना है, तो पुष्पवती की पूर्व-दिशा में उड़। वहाँ मूर्ख एक-राज सभी चार-चार प्रकार के पदार्थों से यज्ञ करने जा रहा है॥८६॥]

इस प्रकार जनता वहाँ रो-पीटकर बोधिसत्त्व के निवासस्थान पर पहुँची और प्रासाद की प्रदक्षिणा कर अन्तःपुर, कूटागार, उद्यानादि को देख-देख गाथाओं द्वारा विलाप करने लगी।

अयमस्स पासादो इदं अन्तेपुरं सुरमणीयं,
तेदानि अय्यपुत्ता चत्तारो वधाय निन्नीता॥८७॥
इदमस्स कूटागारं सोवण्णं पुप्फमल्यवीतिकिण्णं
तदानि अप्यपुत्ता चत्तारो वधाय निन्नीता॥८८॥
इदमस्स उय्यानं सुपुप्फितं सब्बकालिकं रम्मं
तेदानि अय्यपुत्ता चत्तारो वधाय निन्नीता॥८९॥
इदमस्स असोकवनं सुपुप्फितं सब्बकालिकं रम्मं,
तेदानि अय्यपुत्ता चत्तारो वधाय निन्नीता॥९०॥
इदमस्स कणिकारवनं सुपुण्फितं सब्बकालिकं रम्मं,
तेदानि भय्यपुत्ता चत्तारो वधाय निन्नीता॥९१॥
इदस्स पाटलीवनं सुपुप्फितं सब्बकालिकं रम्मं,
तेदानि अय्यपुत्ता चत्तारो वधाय निन्नीता॥९२॥
इदमस्स अम्बबनं सुपुप्फितं सब्बकालिकं रम्मं,
तेदानि अय्यपुत्ता चत्तारो वधाय निन्नीता॥९३॥
अयमस्स पोक्खरणी सञ्छन्ना पदुमपुण्डरीकेहि सुरमणीया,
नावाच सोवण्ण निकता पुप्फावलिया विचित्ता,
तेदानि अय्यपुत्ता चत्तारो बधाय निन्नीता॥९४॥

[यह उसका प्रासाद है, यह रमणीय अन्तःपुर है। अब वे चारों आर्य-पुत्र वध करने के लिए ले जाये गये हैं॥८७॥ यह उसका पुष्पमालाओं से विकीर्ण स्वर्णिम कूटागार है। अब वे चारों आर्यपुत्र वध के लिए ले जाये गये हैं॥८८॥ यह उसका सर्व-कालिक रमणीय सुपुष्पित उद्यान है। अब वे....ले जाये गये हैं॥८९॥ यह उसका....अशोक वन है। अब वे....ले जाये गये हैं॥९०॥ यह उसका....कर्णिकार वन है। अब वे....ले जाये गये हैं॥९१॥ यह उसका....पाटलिवन है। अब वे....ले जाये गये हैं॥९२॥ यह उसका... आम्रवन है। अब वे....ले जाये गये हैं॥९३॥ यह उसकी पुष्करिणी है, जो पद्मों तथा पुण्डरीकों से आच्छादित है; जहाँ स्वर्ण-खचित, पुष्पोंवाली, सुन्दर तथा रमणीय नौकायें हैं। अब वे चारों आर्य-पुत्र वध के लिए ले जाये गये हैं॥९४॥]

इतनी जगहों पर विलाप कर फिर हस्ति-शाला आदि के पास पहुँच कहने लगे।

इदमस्स हत्थिरतनं एरावणो गजो वरुणदन्ती,
तेदानि अय्यपुत्ता चत्तारो वधाय निन्नीता॥९५॥
इदमस्स अस्सरतनं एकखुरो अस्सो,
तेदानि अय्यपुत्ता चत्तारो वधाय निन्नीता॥९६॥
अयमस्स अस्सरथो सालियनिग्घोसो सुभो रतनचित्तो
यत्थस्सु अय्यपुत्ता सोभिंसु नन्दने विय देवा,
तेदानि अय्यपुत्ता चत्तारो वधाय निन्नीता॥९७॥
कथं नाम साम सम सुन्दरेहि चन्दनमरकतगत्तेहि,
राजा यजिस्सते यञ्ञं सम्मूलहो चतुहि पुत्तेहि॥९८॥
कथं नाम साम सम सुन्दराहि चन्दनमरकतगत्ताहि,
राजा यजिस्सते यञ्ञं सम्मूळहो चतुहि कञ्ञाहि॥९९॥
कथं नाम साम सम सुन्दराहि चन्दनमरकतगत्ताहि,
राजा यजिस्सते यञ्ञं सम्मूळहो चतुहि महेसीहि॥९०॥
कथं नाम साम सम सुन्दरेहि चन्दनमरकतगत्तेहि,
राजा याजिस्ते यञ्ञं सम्मूळहो चतुहि गहपतीहि॥१०१॥
यथा होन्ति गाम निगमा सुञ्ञा अमनुस्सका ब्रहारञ्ञा,
तथा हेस्सति पुप्फवतिया यिट्ठेसु चन्दसुरियेसु॥१०२॥

[यह उसका हस्ति-रतन है, एरावण वरुणदन्ती गज। अब ये चारों आर्य पुत्र वध के लिए ले जाये गये हैं॥९५॥ यह उसका अश्व रतन है, एक खुर अश्व। अब वे.......ले जाये गये हैं॥९६॥ यह उसका अश्व-रथ है, मैना के समान आवाज करने वाला, शुभ रतनों से चित्रित, जिसमें आर्य-पुत्र उसी प्रकार शोभा देते थे, जैसे नन्दन वन में देवता। अब वे.....ले जाये गये हैं॥९७॥ स्वर्ण के समान सुन्दर और रक्त-वर्ण चन्दन से लिप्त चारों पुत्रों को मूर्ख राजा यज्ञ में कैसे बलि देगा॥९८॥स्वर्ण के समान सुन्दर और रक्त-वर्ण चन्दन से लिप्त चारों कन्याओं की मूर्ख राजा यज्ञ में कैसे बलि देगा॥९९॥ स्वर्ण के समान सुन्दर और रक्त-वर्ण चन्दन से लिप्त चारों भार्याओं को मूर्ख राजा यज्ञ में कैसे बलि देगा? ॥१००॥ स्वर्ण के समान सुन्दर और रक्त-वर्ण चन्दन से लिप्त चारों गृहपतियों को मूर्ख राजा यज्ञ में कैसे बलि देगा? ॥१०१॥ चन्द्र-सूर्य की बलि चढ़ जाने पर पुष्पवती का वही हाल हो जायगा जो शून्य, मनुष्य-रहित, बड़े जंगलों का होता है? ॥१०२॥

बोधिसत्त्व यज्ञ-कुण्ड के पास ले जाया गया। उसकी माता गोतमी देवी

राजा के पैरों पर गिरकर लोटपोट होती हुई बोली, "मेरे पुत्रों को जीवन दान दें।" उसने गाथा कही।

उम्मत्तिका भविस्सामि
भुनहना पंसुना च परिकिण्णा,
सचे चन्दवरं हन्ति
पाणा मे देव निरुज्झन्ति॥१०३॥
उम्मत्तिका भविस्सामि
भुनहना पंसुना च परिकिण्णा,
सचे सुरियवरं हन्ति
पाणा मे देव निरुज्झन्ति॥१०४॥

[मैं पगली हो जाऊँगी। भ्रूण-हता और धूली परिकीर्णा। यदि चन्द्रकुमार की हत्या होती है तो हे देव! मेरे प्राण नहीं रहेंगे॥१०३॥ मैं पगली हो जाऊँगी। भ्रूण-हता और धूली परिकीर्णा। यदि सूर्यकुमार की हत्या होती है तो हे देव! मेरे प्राण नहीं रहेंगे॥१०४॥]

जब इस प्रकार रो-पीटकर भी वह राजा का कुछ भी ध्यान न आकर्षित कर सकी, तो वह कुमार की चारों भार्याओं को गले से लगाकर रोती हुई बोली—"मेरा पुत्र तुमसे रूठकर गया होगा। तुमने क्यों नहीं रोका?" उसने गाथा कही—

किम्नुमा न रमयेय्युं
अञ्ञमञ्ञं पियंवदा,
घट्टिया ओपरक्खीच
पोक्खरक्खीच नायिका
चन्दसुरियेसु नच्चन्तियो
समो तासं न विज्जति॥१०५॥

[इन परस्पर प्रियभाषिणी घट्टिया, ओपरक्खी, पोक्खरक्खी तथा नायिका ने उसे क्यों नहीं रोका। चन्द्र-सूर्य के सामने नाचने पर इनकी समानता करने वाला कोई नहीं॥१०५॥]

अपनी बहुओं के साथ रो-पीटकर और किसी को न पा उसने खण्डहाल को कोसते हुए आठ गाथायें कहीं—

इमं मय्हं हदयसोकं
पटिमुच्चतु खण्डहाल तव माता,

यो मय्हं हदयसोको
चन्दस्मिं वधाय निन्नीते ॥१०६॥

इमं मय्हं हदयसोकं
पटिमुच्चतु खण्डहाल तव माता,
यो मय्हं हदयसोको
सुरियस्मिं वधाय निन्नीते ॥१०७॥

इमं मय्हं हदयसोकं
पटिमुच्चतु खण्डहाल तव जाया,
यो मय्हं हदयसोको
चन्दस्मि वधाय निन्नीते ॥१०८॥

इमं मय्हं हदयसोकं
पटिमुच्चतु खण्डहाल तव जाया,
यो मय्हं हदयसोको
सुरियस्मिं वधाय निन्नीत ॥१०९॥

मा पुत्ते मा च पतिं
अदक्खि खण्डहाल तव माता,
यो घातेसि कुमारे
अद्दूसके सीहसंकासे ॥११०॥

मा पुत्ते मा च पतिं
अद्दक्खि खण्डहाल तव माता,
यो घातेसि कुमारे
अपेक्खिते सब्बलोकस्स ॥१११॥

मा पुत्ते मा च पतिं
अद्दक्खि खण्डहाल तव जाया,
यो घातेसि कुमारे
अद्दूसके सीहसंकासे ॥११२॥

मा पुत्ते मा च पतिं
अदक्खि खण्डहाल तव जाया
यो घातेसि कुमारे
अपेक्खिते सब्बलोकस्स ॥११३॥

[हे खण्डहाल ! चन्द्रकुमार की हत्या करने के लिए ले जाये जाने पर मुझे जो हृदय-शोक हुआ है, वह हृदय-शोक तेरी माँ पर पड़े॥१०६॥हे खण्डहाल ! सूर्यकुमार की........माँ पर पड़े॥१०७॥ हे खण्डहाल ! चन्द्रकुमार की हत्या करने के लिए ले जाये जाते समय मुझे जो हृदय-शोक हुआ है, वह तेरी भार्या पर पड़े॥१०८॥ हे खण्डहाल ! सूर्यकुमार की......भार्या पर पड़े॥१०९॥ हे खण्डहाल ! तूने निर्दोष, सिंह-समान कुमारों को मरवाया, तेरी माँ को पुत्र अथवा पति कोई भी देखने को न मिले॥११०॥ हे खण्डहाल ! तूने सब लोगों के सामने कुमारों को मरवाया, तेरी माँ को पुत्र अथवा पति कोई भी देखने को न मिले॥१११॥ हे खण्डहाल ! तूने निर्दोष सिंह-समान कुमारों को मरवाया, तेरी भार्या का पुत्र अथवा पति कोई भी देखने को न मिले॥११२॥ हे खण्डहाल ! तूने सब लोगों के सामने कुमारों को मरवाया, तेरी भार्या को पुत्र अथवा पति कोई भी देखने को न मिले॥११३॥]

बोधिसत्त्व ने यज्ञ-कुण्ड के पास पिता से प्रार्थना की।

मा नो देव अवधि  
दासे नोदेहि खण्डहालस्स,  
अपि निगळबन्धकापि  
हत्थी अस्से च पालेम॥११४॥

मा नो देव अवधि  
दासे नो देहि खण्डहालस्स,  
अपि निगळबन्धकापि  
हत्थिच्छकणानि उज्झेन॥११५॥

मा नो देव अवधि  
दासे नो देहि खण्डहालस्स,  
अपि निगळबन्धकापि  
अस्सच्छकणानि उज्झेम॥११६॥

मा नो देव अवधि  
दासे नो देहि यस्स होन्ति तव कामा,  
अपि रट्ठा पब्बजिता  
भिक्खाचरियं चरिस्साम॥११७॥

[अर्थ पूर्व आ गया है। देखें॥४२-४५॥]

दिब्यं उपयाचन्ति
पुत्तत्थिका दळिद्दापि नारियो,
पटिभाणानि पि हित्वा
पुत्ते नहि लभन्ति एकच्चा॥११८॥
अस्सासकानि करोन्ति
पुत्ता नो जायन्तु ततो पुत्ता,
अथ नो अकारणस्मा
यञ्ञत्थाय देव घातेसि॥११९॥
उपयाचितकेन पुत्तं
लभन्ति मा तात नो अघातेसि,
मा किच्छालद्धकेहि
पुत्तेहि यजित्थो इमं यञ्ञं॥१२०॥
उपयाचितकेन पुत्तं
लभन्ति मा तात नो अघातेसि,
मा कपणलद्धकेहि
पुत्तेहि अम्माय नो विप्पवासेहि॥१२१॥

[पुत्र-कामना वाली दरिद्र नारियाँ भी दिव्य वस्तुओं की इच्छा करती हैं। दोहदों को छोड़कर भी किसी-किसी के पुत्र नहीं भी होते॥११८॥प्राणी कामना करते हैं कि पुत्र पैदा हों और पुत्रों के भी पुत्र पैदा हों। देव! हमारी अकारण यज्ञ के लिए हत्या न करायें॥११९॥ मिन्नत करने पर पुत्र मिलते हैं। हे तात! हमारी हत्या न करायें। कठिनाई से प्राप्त होनेवाले पुत्रों की यज्ञ में बलि न दें॥१२०॥ मिन्नत करने से पुत्र मिलते हैं। हे तात! हमारी हत्या न करायें जैसे-तैसे प्राप्त हुए पुत्रों का उनकी माता से वियोग न करायें॥१२१॥]

उसके इतना कहने पर भी जब पिता ने कुछ ध्यान न दिया, तो वह माता के चरणों में गिरकर विलाप करता हुआ कहने लगा।

बहुदुक्खपोसिया चन्दं
अम्म तुवं जीय्यसे पुत्तं,
वन्दामि खो ते पादे
लभतं तातो परलोकं॥१२२॥
हन्द च मं उपगुह
पादे ते अम्म वन्दितुं देहि,

गच्छामि दानि पवासं
यञ्ञत्थाय एकराजस्स ॥१२३॥
हन्द च मं उपगुह
पादे ते अम्म वन्दितुं देहि,
गच्छामि दानि पवासं
मातुकत्वा हदयसोकं ॥१२४॥
हन्द च मं उपगुह
पादे ते अम्म वन्दितुं देहि,
गच्छामि दानि पवासं
जनस्स कत्वा हदयसोकं ॥१२५॥

[माँ ! बहुत कष्ट से पाला हुआ तेरा पुत्र चन्द्र अब तुझसे छूट रहा है। मैं तेरे चरणों की वन्दना करता हूँ। तात पर-लोक प्राप्त करें॥ १२२॥ माँ मेरे ! शिर को सूँघ और मुझे अपने चरणों की वन्दना करने दे। मैं अब एकराज के यज्ञ के निमित्त प्रवास कर रहा हूँ॥ १२३॥ माँ ! मेरे शिर को सूँघ और मुझे अपने चरणों की वन्दना करने दे। मैं माता को शोकाकुल करके प्रवास कर रहा हूँ॥ १२४॥ माँ मेरे सिर को सूँघ और मुझे अपने चरणों की वन्दना करने दे। मैं जनता को शोकाकुल करके प्रवास कर रहा हूँ॥ १२५॥]

माता ने विलाप करते हुए चार गाथायें कहीं।

हन्द च पदुमपत्तानं
मोळिं वन्धस्सु गोतमी पुत्त,
चम्पकदलि वीतिमिस्सायो
एसा ते पोराणिया पकति ॥१२६॥
हन्द च विलेपनन्ते
पच्छिमकं चन्दनं विलिम्पस्सु
येहि च सुविलित्तो
सोभसि राजपरिसाय ॥१२७॥
हन्द च मुदुकानि वत्थानि
पच्छिमकं कासिकं वासेहि,
येहि च सुनिवत्थो
सोभसि राजपरिसाय ॥१२८॥

मुत्ता मणिकनकविभूसितानि
गणहत्थु हत्थाभरणानि
सोभसि राजपरिसाय॥१२९॥

[हन्त! हे गोतमी-पुत्र! हे चन्द्रकुमार! पदुमपुत्र नाम के अलंकार से अपने शिर के जूड़े को अलंकृत कर। चम्प-कदली आदि नाना प्रकार के पुष्पों को धारण कर। यही तेरा अभ्यास रहा है॥१२६॥ हन्त! तू अपनी अन्तिम चन्दन का लेप कर ले, जिससे विलिप्त होकर तू राज-परिषद् में शोभा देता है ॥१२७॥ हन्त! काशी के कोमल वस्त्रों को अन्तिम बार पहन ले, जिन्हें धारणकर तू राज-परिषद् में शोभा देता है॥१२८॥ मोती, माणिक्य और स्वर्णभूषित हाथ के आभरणों को धारण कर, जिनसे तू राज-परिषद् में शोभा देता है॥१२९॥]

तब उसकी चन्दा नामक पटरानी ने चरणों में गिरकर विलाप किया।

नहनूनायं रट्ठपालो
भूमिपति जनपदस्स दायादो
लोहिस्सरो महत्ता
पुत्तेसु सिनेहं जनयति॥१३०॥

[निश्चय से इस राष्ट्रपाल को, इस भूमिपति को, इस जनपद के उत्तराधिकारी को, इस लोकेश्वर को, इस महान् व्यक्ति को, पुत्रों के प्रति स्नेह नहीं है॥१३०॥]

यह सुन राजा बोला—

मय्हं पिया पुत्ता
अत्तापि पियो तुम्हे च भरियायो,
सग्गञ्च पत्थयानो
तेन महं घातयिस्सामि॥१३१।

[मुझे पुत्र प्रिय हैं, अपना आप भी प्रिय है और तुम (सभी) भार्यायें भी प्रिय हैं, किन्तु मैं स्वर्ग की कामना करता हूँ, इसीलिए इनकी हत्या करवा रहा हूँ॥१३१॥]

चन्दा बोली—

मं पठमं घातेहि
मा मे हदयं दुक्खं अफलेसि,

अलंकतो सुंदरको
पुत्तो तव देवं सुखुमालो॥१३२॥
हन्दय्य मं हनस्सु
सलोका चन्दियेन हेस्सामि,
पुञ्ञं करस्सु विपुलं
विचराय उभोव परलोके॥१३३॥

[पहले मेरी हत्या कर दो। दुःख मेरे हृदय के टुकड़े-टुकड़े न करे। हे देव! तेरा पुत्र अलंकृत है, सुन्दर है तथा सुकुमार है॥१३२॥ हन्त! आर्य मेरी हत्या कर दें। मैं चन्द्रकुमार के साथ समान लोक वाली हो जाऊँगी। आप बहुत पुण्य करें। हम परलोक में इकट्ठे विचरेंगे॥१३३॥]

राजा बोला——

मा त्वं चन्दे रुच्चि
बहुका तव देवरा विसालक्खि,
ते तं रमयिस्सन्ति
यिट्ठस्मिं गोतमीपुत्ते॥१३४॥

[हे चन्द्रे! तुझे यह अच्छा न लगे। हे विशालाक्षी! तेरे बहुत से देवर हैं। गोतमी पुत्र के बलि चढ़ जाने पर वे तेरे साथ रमण करेंगे॥१३४॥]

तब शास्ता ने आधी गाथा कही——

एवं वुत्ते चन्दा
अत्तानं हन्ति तत्थ तलकेहि,

[ऐसा कहे जाने पर चन्द्रा ने अपने आपको हाथों से पीट लिया।] इसके आगे उसी का विलाप है——

अलमत्थु जीवितेन
पायामि विसं मरिस्सामि॥१३५॥
नहनूनिमस्स रञ्ञो
मित्ता मच्चा च विज्जरे सुहदा,
येन वदन्ति राजानं
मा घातयि ओरसे पुत्ते॥१३६॥
नहनूनिमस्स रञ्ञो
ञाती मित्ताच विज्जरे सुहदा,

येन वदन्ति राजानं
मा घातयि अत्रजे पुत्ते॥१३७॥
इमे तेपि मय्हं पुत्ता
गुणिनो कायुरधारिनो राज,
तेहिपि यजस्सु यञ्ञं
अथ मुञ्चतु गोतमी पुत्ते॥१३८॥
बिलसतं मं कत्वा
यजस्सु सत्तधा महाराज,
मा जेट्ठपुत्तमवधि
अदूसकं सीहसंकासं॥१३९॥
बिलसतं मं कत्वा
यजस्सु सत्तधा महाराज,
मा जेट्ठपुत्तमवधि
अपेक्खितं सब्बलोकस्स॥१४०॥

[मुझे जीने की इच्छा नहीं है। मैं विष-पान करके मर जाऊँगी॥१३५॥ निश्चय से उस राजा के कोई मित्र, अमात्य वा सुहृद नहीं हैं, जो इसे कहते कि औरस पुत्रों की हत्या न करे॥१३३॥ निश्चय से इस राजा के कोई रिश्तेदार मित्र अथवा सुहृद नहीं हैं, जो इसे कहते कि अत्रज पुत्रों की हत्या न करें॥१३७॥ हे राजन! ये मेरे पुत्र हैं—मालाधारी तथा बाजुबन्दधारी। आप गोतमी-पुत्र को छोड़कर इनसे यज्ञ कर लें॥१३८॥ महाराज मेरे टुकड़े-टुकड़े करके सात बार यज्ञ कर लें। निर्दोष सिंह समान ज्येष्ठ पुत्र का वध न करें॥१३९॥ महाराज! मेरे टुकड़े-टुकड़े करके सात बार यज्ञ कर लें। सारे लोक के देखते ज्येष्ठ पुत्र का वध न करें॥१४०॥]

इस प्रकार उसने इन गाथाओं द्वारा राजा के सामने विलाप किया। जब उसे आश्वासन न मिला, तो वह बोधिसत्त्व के ही पास जा खड़ी-खड़ी विलाप करने लगी। उसने उसे कहा, "चन्द्रे! अपने जीवन-काल में जब-जब तूने कोई अच्छी बात कही, मैंने तुझे बड़े-छोटे मणि-मुक्तादि बहुत से आभरण दिये। आज तुझे यह अपने शरीर के आभरण अन्तिम रूप से देता हूँ। ग्रहण कर।"

इस अर्थ को प्रकाशित करते हुए शास्ता ने कहा—

बहुका तव दिन्ना आभरणा
उच्चावचा सुभणितम्हि,

मुत्ता मणिवेलुरिया
इदं ते पच्छिमकं दानं॥१३८॥

[तेरे कोई अच्छी बात कहने पर तुझे बहुत से छोटे-बड़े मोती, माणिक्य तथा बिल्लौर के आभरण दिये। यह तुझे अन्तिम देना है॥१४१॥]

यह सुन चन्द्रा देवी ने नौ गाथाओं से विलाप किया—

येसं पुब्बे खन्धेसु
फुल्लमाला गणा विवत्तिसु,
ते सज्ज पीतनिसितो
नेंत्तिसो बिवत्तिस्सति खन्धेसु॥१४२॥
येसं पुब्बे खन्धेसु
चित्रमालागुणा विवत्तिसु,
तेसज्ज पीतनिसितो
नेत्तिसो बिवत्तिस्सति खन्धेसु॥१४३॥
अचिरा वत नेंत्तिसो
विवत्तिस्सति राजपुत्तानं खन्धेसु,
अथ मम हृदयं न फलति
ताव दळहबन्धनञ्च मे आसि॥१४४॥
कासिकसुचिवत्थधरा
कुण्डलिनो अगलुचन्दन विलित्ता,
निय्याथ चन्दसुरिया
यञ्ञत्थाय एकराजस्स॥१४५॥
कासिकसुचिवत्थधरा
कुण्डलिनो अगलुचन्दनविलित्ता,
निय्याथ चन्दसुरिया
मातु कत्वा हृदय सोकं॥१४६॥
कासिक सचिवत्थधरा
कुण्डलिनो अगलुचन्दनविलित्ता,
निय्याथ चन्द सुरिया
जनस्स कत्वा हृदयसोकं॥१४७॥
मंसरस भोजिनो नहापक सुनहाता
कण्डलिनो अगलुचन्दनविलित्ता,

निय्याथ चन्दसुरिया
यञ्ञथाय एकराजस्स ॥१४८॥
मंसरसभोजिनो नहापक सुनहाता
कुण्डलिनो अगलुचन्दनविलित्ता,
निय्याथ चन्दसुरिया
मातु कत्वा हदयसोकं ॥१४९॥
मंसरसभोजिनो नहापक सुनहाता
कुण्डलिनो अगलुचन्दनविलित्ता,
निय्याथ चन्दसुरिया
जनस्स कत्वा हदयसोकं ॥१५०॥

[जिनके गलों में पहले फूलों की माला पड़ती थी, उनके गलों पर आज पीली (?) तेज तलवार पड़ेगी ॥१४२॥ जिनके गलों में पहले विभिन्न मालायें पड़ती थीं, उनके गलों पर आज पीली (?) तेज तलवार पड़ेगी ॥१४३॥ अचिर काल में ही राजपुत्रों की गरदन पर तलवार गिरेगी। अभी भी मेरा हृदय नहीं फटता। वह इतना कठोर है ॥१४४॥ काशी के शुद्ध वस्त्र धारण किये, कुण्डल पहने हुए, अगरू चन्दन लगाये चन्द्र-सूर्य कुमारो एकराजा के यज्ञ के लिए जाओ ॥१४५॥ काशी के शुद्ध वस्त्र धारण किये, कुण्डल पहने हुए, अगरू चन्दन लगाये चन्द्र-सूर्य कुमारी माँ के हृदय में शोक उत्पन्न करने के लिए जाओ ॥१४६॥ काशी के...चन्द्र-सूर्य कुमारो जनता के हृदय में शोक उत्पन्न करने के लिए जाओ ॥१४७॥ मांस-रस का भोजन किये, स्नान कराने वालों द्वारा भली प्रकार स्नान कराये गये, कुण्डल पहने हुए, अगरू चन्दन लगाये चन्द्र-सूर्य कुमारो एकराजा के यज्ञ के लिए जाओ ॥१४८॥ मांस-रस का भोजन किये... चन्द्र-सूर्य कुमार माँ के हृदय में शोक उत्पन्न करने के लिए जाओ ॥१४९॥ मांस-रस का भोजन किये......चन्द्र-सूर्य कुमार जनता के हृदय में शोक उत्पन्न करने के लिए जाओ ॥१५०॥]

इस प्रकार जब वह रोती-पीटती रही, तभी यज्ञ-कुण्ड की सारी तैयारी पूरी हो गयी। राजपुत्र को गरदन झुकाकर बिठाया गया। खण्डहाल स्वर्ण-थाल मँगवाये हाथ में खड्ग लिये खड़ा था उसकी गरदन काटूँगा। यह देख चन्द्रादेवी ने सोचा कि अब कोई दूसरा उपाय नहीं है। मैं अपने सत्य के बल से स्वामी का मंगल करूँगी। उसने हाथ-जोड़ परिषद् में विचरते हुए सत्य-क्रिया की! इस अर्थ को प्रकाशित करते हुए शास्ता ने कहा—

सब्बस्मिं उपक्खटस्मिं
निसीदते चन्दियस्मिं यञ्ञत्थाय
पञ्चालराजधीता
पञ्जलिका सब्ब परिसमनुपरियासि ॥१५१॥
येन सच्चेन खण्डहालो
पापकम्मं करोति दुम्मेधो,
एतेन सच्चवज्जेन
समंगिनी सामिकेन होमि ॥१५२॥
येघत्थि अमनुस्सा
यानि च यक्ख भूत भव्यानि
करोन्तु मे वेय्यावटिकं
समंगिनी सामिकेन होमि ॥१५३॥
या देवता इधागता
यानि च यक्ख भूत भव्यामि,
सरणेसिनिं अनाथं
तायथ मं याचामहं पतिमाहं अजिय्यं ॥१५४॥

[यज्ञ की सारी तैयारी हो जाने पर, चन्द्रकुमार के बलि दिये जाने के लिये बैठ जाने पर, पञ्चालराजधीता हाथ जोड़े सारी परिषद् में घूमने लगी ॥१५१॥ मूर्ख खण्डहाल जिस "सत्य" से पाप-कर्म करता है, उसी सत्य के प्रताप से मैं स्वामी की संगिनी बनूँ ॥१५२॥ यहाँ जितने अमनुष्य हैं, जितने यक्ष हैं और जितने हुए अथवा होनेवाले प्राणी हैं, वे सब मेरी सेवा करें, मैं स्वामी की संगिनी बनूँ ॥१५३॥ यहाँ जितने देवता आये हैं, जितने यक्ष हैं तथा हुए और होनेवाले प्राणी हैं, वे सब मुझ शरणागत अनाथ का त्राण करें। मैं याचना करती हूँ कि मैं अपने पति को न गँवाऊँ ॥१५१॥]

देवेन्द्र शक्र ने उसका विलाप सुना और जब वह समाचार जाना, तो वह गर्म लोहा लेकर पहुँचा और राजा को डराकर सभी को मुक्त कर दिया। इस अर्थ को प्रकाशित करते हुए शास्ता ने कहा—

तं सुत्वा अमनुस्सो
अयोकूटं परिब्भमेत्वान,
भयमस्स जनयन्तो
राजानं इदमवोच ॥१५५॥

बुज्झस्सु खो राजकलि
माताहं मत्थकं निताळेमि,
मा जेट्ठपुत्तमवधि
अदूसकं सीहसंकासं ॥१५६॥
को ते दिट्ठा राजकलि
पुत्त भरियायो हञ्ञमाना
सेट्ठी च गहपतयो
अदूसका सग्गकामा हि ॥१५७॥
तं सुत्वा खण्डहालो
राजा च अब्भुतमिदं दिस्वान,
सब्बेसं बन्धनानि मोचेसुं
यथा तं अपापानं ॥१५८॥
सब्बेसु विप्पमुत्तेसु
ये तत्थ समागता तदा आसुं,
सब्बे एकेकलेड्डुकमदंसु
एस वधो खण्ड हालस्स ॥१५९॥

[यह सुन शक्र ने वज्र (अयकूट) घुमाते हुए, राजा के मन में भय सञ्चार करके कहा ॥१५५॥ हे पापी राजा! समझ! कहीं मैं तेरा मस्तक न फोड़ दूँ। निर्दोष सिंह-समान ज्येष्ठ पुत्र का वध मत कर॥१५६॥ हे पापी राजा! स्वर्ग की कामना से निर्दोष पुत्रों, भार्याओं तथा श्रेष्ठी गृहपतियों की हत्या करने वाले तूने कहाँ देखे हैं॥१५७॥ यह सुन और यह अद्भुत दृश्य देख खण्डहाल तथा राजा ने सभी निर्दोष जनों के बन्धन खोल दिये॥१५८॥ सब के मुक्त होने पर वहाँ जितने लोग इकट्ठे हुए थे, उन सब ने खण्डहाल पर एक एक ढेला फेंका। यहीं खण्डहाल का मरण हुआ॥१५९॥]

उसकी जान ले जनता राजा की जान लेने लगी। बोधिसत्त्व ने पिता का आलिंगन कर उसे मारने नहीं दिया। जनता बोली—"इस पापी राजा का प्राण नहीं लेंगे, किन्तु अब हम इसे न राज-छत्र देंगे और न नगर में रहने देंगे। चण्डाल बनाकर नगर के बाहर बसायेंगे।" उन्होंने उसकी राजकीय पोषाक उतारी, काषाय वस्त्र पहनाया तथा पीले रंग के चीथड़ों से सिर लपेट, चण्डाल बना चण्डालों की बस्ती में ही भेज दिया। जिन्होंने पशु-घात वाला यज्ञ किया; कराया अथवा अनुमोदन किया, वे सब नरकगामी ही हुए।

इस अर्थ को प्रकाशित करते हुए शास्ता ने कहा—

सब्बे पतिंसु निरयं
यथा तं पापकं करित्वान,
नहि पापकम्मं कत्वा
लब्भा सुगतिं इतो गन्तुं॥१६०॥

[उस पाप-कर्म को करके सभी नरक में पड़े। पाप करके यहाँ से जाने पर किसी को भी सुगति नहीं मिलती॥१६०॥]

उस जनता ने भी दो मनहूसों को छोड़, वहीं अभिषेक का सामान मँगवा; चन्द्रकुमार का अभिषेक किया। इस अर्थ को प्रकाशित करने के लिए शास्ता ने कहा—

सब्बेसु विप्पमुत्तेसु
ये च तत्थ समागता तदा आसुं,
चन्दं अभिसिञ्चिसुं,
समागत राजपरिसा च॥१६१॥
सब्बेसु विप्पमुत्तेसु
ये च तत्थ समागता तदा आसुं,
चन्दं अभिसिञ्चिसुं
समागता राजकञ्ञायो॥१६२॥
सब्बेसु विप्पमुत्तेसु
ये च तत्थ समागता तदा आसुं,
चन्दं अभिसिञ्चिसुं
समागता देवपरिसा च॥१६३॥
सब्बेसु विप्पमुत्तेसु
ये च तत्थ समागता तदा आसुं,
चन्दं अभिसिञ्चिसुं
समागता देवकञ्ञायो॥१६४॥
सब्बेसु विप्पमुत्तेसु
ये च तत्थ समागता तदा आसुं
वेळुक्खेपमकरुं
समागता राजपीरस च॥१६५॥

सब्बेसु विप्पमुत्तेसु
ये च तत्थ समागता तदा आसुं
वेळुक्खेपमकरूं
समागता राजकञ्ञायो ॥१६६॥
सब्बेसु विप्पमुत्तेसु
ये च तत्थ समागता तदा आसुं,
वेळुक्खेपमकरूं
समागता देव पीरसा च ॥१६७॥
सब्बेसु विप्पमुत्तेसु
ये च तत्थ समागता तदा आसुं,
वेळुक्खेपमकरूं
समागता राजकञ्ञायो ॥१६८॥
सब्बेसु विप्पमुत्तेसु
वहु आनन्दतो अहु वंसो,
नन्दिप्पवेसि नगरं
बन्धना मोक्खो अघोसित्थ ॥१६९॥

[सभी के मुक्त होने के समय राजपरिषद् के साथ और जो सब आये थे, उन्होंने चन्द्रकुमार का अभिषेक किया॥१६१॥ सभी के....राज कन्याओं के.........अभिषेक किया ॥१६२॥ सभी के........देव परिषद् के .........अभिषेक किया॥१६३॥ सभी के........देव कन्याओं के ........अभिषेक किया॥१६४॥ सभी के मुक्त होने के समय राजपरिषद् के साथ और जो सब आये थे, उन्होंने आकाश में वस्त्र उछाले॥१६५॥ सभी के......राज कन्याओं के.........आकाश में वस्त्र उछाले ॥१६६॥ सभी के.........देव परिषद् के......आकाश में वस्त्र उछाले॥१६७॥ सभी के............देव कन्याओं के.........आकाश में वस्त्र उछाले॥१६८॥ सभी के मुक्त होने पर बहुत आनन्द हुआ, नगर में आनन्द-भेरी बजी और घोषणा की गयी कि सभी मुक्त हुए॥१६९॥]

बोधिसत्त्व ने पिता के गिर्द चार-दीवारी (?) बनवा दी। किन्तु वह नगर के भीतर नहीं आ सकता था। जब खर्चा नहीं रहता तो बोधिसत्त्व के उद्यान क्रीड़ा आदि के लिए जाते समय 'पिता होने के कारण' प्रणाम नहीं करता किन्तु हाथ जोड़कर 'स्वामी, चिरकाल तक जीवें' कहता। क्या आवश्यकता है? पूछने पर कहता। वह खर्चा दिलवा देता।

बोधिसत्त्व धर्मानुसार राज्य कर आयु की समाप्ति पर देव-लोक गया।

शास्ता ने यह धर्म-देशना ला 'भिक्षुओं, न केवल अभी वरन् पहले भी देवदत्त ने अकेले मेरे कारण बहुतों को मारने का प्रयत्न किया' कह जातक का मेल बैठाया। उस समय खण्डहाल देवदत्त था। गोतमी देवी महामाया। चन्द्रा राहुल माता। वासुल राहुल। सेला उप्पलवण्णा। सूर वाम गोत्त कस्सप। चन्द्रसेन मोग्गलान। सुरिय कुमारी सारिपुत्त। चन्द्रराजा तो मैं ही था।

●

# ५४३. भूरिदत्त जातक

'यं किञ्चि रतनं अत्थि......' यह शास्ता ने श्रावस्ती में विहार करते समय उपोसथ-व्रत करने वाले उपासकों के बारे में कही।

## क. वर्तमान कथा

वे उपोसथ-व्रत रखने के दिन प्रातःकाल ही व्रत का अधिष्ठान कर, दान दे, भोजनान्तर हाथ में गन्ध माला आदि ले, जेतवन जा, धर्म-श्रवण के समय एक ओर बैठे। शास्ता ने धर्म-सभा में आ, अलंकृत बुद्धासन पर बैठ, भिक्षु संघ की ओर देखा। भिक्षु आदि जिनके बारे में भी बात चीत पैदा होने को होती है, उन्हीं से तथागत वार्तालाप करते हैं। इसलिए यह जानकर कि आज उपासकों के बारे में पूर्व-चर्या सम्बन्धी धर्म-कथा चलेगी, शास्ता ने उपासकों से बातचीत करते समय पूछा—"उपासकों! क्या उपोसथ-व्रत धारण किया है?" उनके "भन्ते! हाँ" कहने पर कहा, "उपासकों! अच्छा किया। इसमें कुछ आश्चर्य नहीं है कि यदि तुमने मेरे समान बुद्ध उपदेष्टा आचार्य को पाकर उपोसथ-व्रत धारण किया है, पुराने पण्डितों ने आचार्य-हीन होने पर भी बड़ी सम्पत्ति को छोड़ उपोसथ-व्रत किया।" शास्ता ने उनके प्रार्थना करने पर पूर्व जन्म की कथा कही।

## ख. अतीत कथा

पूर्व समय में वाराणसी में ब्रह्मदत्त ने राज्य करने के समय पुत्र को (उप ?) राज्य दिया। जब उसने पुत्र का वैभव देखा तो उसे शंका हुई कि कहीं राज्य भी न ले ले। वह बोला, "तात! तू यहाँ से निकल, जहाँ इच्छा हो वहाँ जाकर रह और मेरे मरने पर आकर कुलागत राज्य ग्रहण करना।" उसने 'अच्छा' कह पिता को प्रणाम किया और निकल कर क्रमशः यमुना के तटपर पहुँचा; यमुना, समुद्र तथा पर्वत के बीच में पर्णशाला बना, जंगल- के फल-मूल खाकर रहने लगा।

उस समय समुद्र तटवर्ती नाग-भवन में एक ऐसी नाग-तरुणी रहती थी, जिसका पति मर गया था। उसने दूसरी स्वामी-वालियों का वैभव देखा तो

राग के वशीभूत हो नाग-भवन से निकल, समुद्र-तट पर विचरने लगी। वहाँ उसने राजपुत्र के पद-चिह्न देखे। वह उनका अनुसरण करती हुई पर्णशाला पहुँची। उस समय राज-पुत्र फल-मूल चुगने गया था। पर्णशाला में प्रवेश करने पर काठ की चौकी तथा अन्य चीजों को देखकर उसने सोचा कि यह किसी प्रव्रजित का निवास स्थान होगा। उसने तै किया कि वह परीक्षा करेगी कि वह श्रद्धापूर्वक प्रव्रजित हुआ है वा नहीं? यदि श्रद्धा से प्रव्रजित हुआ होगा तो नैष्क्रमय की रुचि होने के कारण मेरे द्वारा अलंकृत शयनासन अंगीकार नहीं करेगा। यदि रागी होगा और श्रद्धा से प्रव्रजित नहीं हुआ होगा, तो मेरे द्वारा तैयार की गयी शय्या पर ही लेट जायगा। तब इसे लेकर अपना स्वामी बना कर यहीं रहूँगी।

वह नाग-भवन गयी और वहाँ से दिव्य-पुष्प तथा दिव्य सुगंधियाँ लेकर आयी। फिर उसकी पुष्प-शय्या सजा, पर्णशाला को पुष्पमय बना, सुगंधित चूर्ण बिखेर, पर्णशाला को अलंकृत कर नाग-भवन ही गयी। राजपुत्र शाम को लौटा तो पर्णशाला में प्रविष्ट होने पर जब उसने वह क्रिया देखी, तो सोचने लगा कि यह शय्या किसने तैयार की? फल-मूल खा चुकने पर उसे हुआ कि ओह फूलों की सुगंधी! शय्या अच्छी तरह बिछायी गयी है। श्रद्धा से प्रव्रजित न हुआ होने के कारण उसे आनन्द आया। पुष्प-शय्या पर लेट गया और सो गया। दूसरे दिन सूर्योदय होने पर उठा और शाला को बिना झाड़े-बुहारे ही फल-मूल के लिए चला गया।

नाग-कन्या ने जाकर पुष्पों को कुम्हलाया हुआ देखा। सोचा—"यह रागी है। श्रद्धा से प्रव्रजित नहीं हुआ है। मैं इसे फँसा सकती हूँ।' उसने पुराने फूल हटा दिये और दूसरे फूल लाकर शय्या तैयार की, पर्णशाला सजायी और टहलने की जगह फूल बिखेर कर नाग-भवन ही चली गयी। वह उस दिन भी पुष्प-शय्या पर ही सोया। दूसरे दिन सोचने लगा—"इस पर्णशाला को कौन सजाती है?" वह फल-मूल के लिए न जाकर पर्णशाला से थोड़ी ही दूर पर छिप कर खड़ा रहा। वह भी बहुत-सी सुगंधियाँ तथा पुष्प ले आश्रम आयी।

राजपुत्र सुन्दर नाग-तरुणी को देखते ही उस पर आसक्त हो गया। उसने बिना अपने आप को प्रकट किये, उसके पर्णशाला में दाखिल होकर शय्या तैयार करने पर पूछा—"तू कौन है?"

"स्वामी नाग-तरुणी!"

"तेरा स्वामी है! अथवा नहीं है?"

"मेरा स्वामी नहीं है। मैं विधवा हूँ। आप कहाँ रहते हैं ?"

"मैं वाराणसी-नरेश का पुत्र हूँ। मेरा नाम ब्रह्मदत्त कुमार है। तू नाग भवन छोड़कर क्यों घूम रही है ?"

मैं स्वामी वाली नाग-तरुणियों का वैभव देख राग के कारण उत्कण्ठित-हूँ। वहाँ से निकल स्वामी की खोज में भटक रही हूँ।"

"मैं भी श्रद्धा से प्रव्रजित नहीं हुआ हूँ। पिता द्वारा निकाल दिया गया हूँ। यहाँ आकर रहता हूँ। तू चिन्ता न कर। मैं तेरा स्वामी हो जाऊँगा। दोनों यहाँ इकट्ठे रहेंगे।"

उसने 'अच्छा' कह स्वीकार किया।

इसके बाद वे दोनों जन वहाँ इकट्ठे रहने लगे। उसने अपने प्रताप से अत्यन्त मूल्यवान घर बनवाया और अत्यन्त मूल्यवान पलंग मँगवाकर उस पर बिछावन बिछवाया। उसके बाद से फल-मूल का खाना बन्द हो गया। दिव्य खाना-पीना ही होने लगा। आगे चलकर नाग-तरुणी ने पुत्र को जन्म दिया। उसका सागर ब्रह्मदत्त नाम रखा गया। उसके पाँवों से चलने लगने पर नाग-तरुणी ने पुत्री को जन्म दिया। समुद्र तट पर जन्म होने से उसका नाम समुद्र-जन्मा रखा गया।

एक वाराणसी निवासी वनचर वहाँ आ पहुँचा। उसका स्वागत-सत्कार किया गया। उसने राज-पुत्र को पहचान लिया और कुछ दिन वहाँ रहकर "देव ! मैं आपके यहाँ रहने की बात राज-कुल को सूचित करूँगा" कह, निकल कर, वाराणसी गया। उस समय राजा मर गया था। अमात्य उसका शारीरिक कृत्य समाप्त कर सातवें दिन इकट्ठे हुए और सोचने लगे, "बिना राजा के राज्य नहीं रहता। राज-पुत्र कहाँ है और है भी अथवा नहीं है, पता नहीं ? पुष्प-रथ विसर्जित करके राजा का निर्णय करेंगे।" उसी समय वनचर ने नगर में प्रवेश कर वह बात सुन, अमात्यों के पास जाकर कहा, "मैं राज-पुत्र के पास तीन-चार दिन रह कर आया हूँ।"

यह सुन अमात्यों ने उसका सत्कार किया और उसे मार्ग-दर्शक बना वहाँ पहुँचे। वहाँ उनका स्वागत सत्कार हुआ। उन्होंने राजा के मर जाने की बात कह निवेदन किया, "देव ! राज्य सँभालें।" वह नाग-कन्या के मन की बात जानने के लिए उसके पास गया। बोला—"भद्रे ! मेरे पिता का देहान्त हो गया। अमात्य मुझे छत्र धारण कराने के लिए आये हैं। भद्रे चलें। दोनों मिलकर बारह योजन की वाराणसी पर राज्य करेंगे। तू सोलह हजार स्त्रियों की पटरानी होगी।"

"स्वामी! हम नहीं जा सकते।"

"किस कारण?"

"हम घोर विषैली हैं, शीघ्र क्रोध आता है, थोड़ी बात पर भी गुस्सा हो जाती हैं। सपत्नि का क्रोध भयानक होता है। यदि मैंने कुछ देख-सुनकर क्रोध की आँख से देखा तो वह भुस की मुट्ठी की तरह बिखर जायेंगी। इस कारण से मैं नहीं जा सकती।"

राजपुत्र ने अगले दिन भी आग्रह किया। वह बोली—"मैं किसी भी तरह नहीं जा सकती। हाँ यह मेरे पुत्र नाग-कुमार हैं। यह तेरे सम्बन्ध से पैदा हुए हैं। ये मनुष्य जाति के हैं। यदि तेरा मेरे प्रति स्नेह है तो इनके सम्बन्ध में अप्रमादी रहना। ये पानी के जीव हैं, सुकुमार हैं। रास्ते चलते धूप-हवा के कष्ट से मर भी जा सकते हैं। एक नौका उत्कीर्ण करवाकर, पानी से भर, उसमें उन्हें जल-क्रीड़ा करते हुए ले जाना। नगर में भी भूमि के अन्दर ही पुष्करिणी बनवाना। इस प्रकार इन्हें कष्ट न होगा।"

यह कह राजपुत्र को प्रणाम कर और उसकी प्रदक्षिणा कर पुत्रों का आलिंगन किया। फिर उन्हें स्तनों के बीच लिटा उनका मुँह चूमकर उन्हें राजपुत्र को सौंपा। तब रो-पीटकर वहीं अन्तर्धान हो नाग-भवन ही गयी। राज-पुत्र खिन्न मन से अश्रुपूर्ण नेत्रों सहित निवास-स्थान से निकला और आँखों के आँसू पोंछ कर अमात्यों के पास आया। उन्होंने वहीं उसका अभिषेक किया और बोले—'देव! अपने नगर चलें। "तो शीघ्र ही नौका उत्कीर्ण कर उसे गाड़ी पर चढ़ाओ और उसमें पानी भरकर पानी पर नाना वर्ण तथा गन्ध के फूल बिखेर दो। मेरे पुत्रों का मूल पानी में है। वे उसमें क्रीड़ा करते हुए सुख पूर्वक जायेंगे।" अमात्यों ने वैसा ही किया। राजा ने वाराणसी पहुँच, अलंकृत नगर में प्रवेश किया और सोलह हजार नर्तकियों तथा अमात्य आदि के बीच बैठ, सप्ताह भर तक महापान पिया और पुत्रों के लिए पुष्करिणी बनवायी। वे लगातार वहीं क्रीड़ा करते रहे।

एक दिन जब पुष्करिणी में पानी छोड़ा जा रहा था, एक कछुआ आ गया। जब उसे निकलने की जगह नहीं मिली तो वह पुष्करिणी की तह में पड़ रहा। बच्चों के खेलने के समय पानी से सिर बाहर निकाला, किन्तु उन्हें देख फिर पानी में नीचे चला गया। वे उसे देख डरे और पिता के पास जाकर कहा, "तात! पुष्करिणी में एक यक्ष हमें त्रास देता है।" राजा ने आदमियों को आज्ञा दी, "जाओ उसे पकड़ो।" उन्होंने जाल फेंककर कछुवे को पकड़ लिया

और ले जाकर राजा को दिखाया। कुमार उसेदेख चिल्लाये। 'तात! यह पिशाच है।" राजा को पुत्र-स्नेह के कारण कछुवे पर क्रोध आया। उसने आज्ञा दी—"जाओ इसे दण्ड दो।" वहाँ कुछ का प्रस्ताव था कि यह राज-बैरी है इसे ऊखल में डालकर मूसलों से कूटकर चूर्ण-विचूर्ण कर देना चाहिए। कुछ का प्रस्ताव था कि तीन बार पकाकर खाना चाहिए। कुछ का प्रस्ताव था कि अंगारों पर सेकना चाहिए। कुछ का प्रस्ताव था कि इसे कड़ाही में ही पकाना चाहिए। किन्तु एक जल-भीरु अमात्य ने प्रस्ताव किया कि—'इसे यमुना में गढ़े में डालना चाहिए।' "वहाँ यह महान्-विनाश को प्राप्त होगा। इससे बढ़कर इसे दण्ड नहीं दिया जा सकता।" कछुए ने उसकी बात सुनी तो सिर निकाल कर कहा—"भो! मेरा क्या अपराध है, जिससे मुझे ऐसा दण्ड दिया जा रहा है। मैं दूसरे दण्ड सह सकता हूँ, किन्तु यह अत्यन्त कठोर है। ऐसा मत सोचें।" यह सुना तो राजा ने कहा "नहीं, यही दण्ड दिया जाना चाहिए।" उसने उसे यमुना में गढ़े में फिकवा दिया।वह एक नाग-भवन-गामी प्रवाह में पड़कर नाग-भवन जा पहुँचा।

उस बाढ़ में धृतराष्ट्र नाग-नरेश के पुत्र खेल रहे थे। उन्होंने उसे देखा तो बोले, "इस दास को पकड़ो।"वह सोचने लगा—"मैं वाराणसी-नरेश के हाथ से मुक्त होकर इन दारुण नागों के हाथ आ फँसा। अब इनसे किस उपाय से मुक्त होऊँ?" उसे सूझा, एक उपाय है। वह झूठ बोला, और कहा, "तुम धृतराष्ट्र नाग-नरेश की संतान होकर ऐसी बात क्यों करते हो। मैं चित्त-सूल नाम का कछुआ हूँ। वाराणसी-नरेश का दूत हूँ। धृतराष्ट्र के पास आया हूँ। हमारा राजा धृतराष्ट्र को अपनी कन्या देना चाहता है। उसने मुझे भेजा है। मेरी उससे भेंट कराओ।"

वे प्रसन्न हुए और उसे राजा के पास लेजाकर वह बात कही। राजा ने उसे बुलवाया, कहा, "लाओ दिखाओ।" उसे देखते ही वह असन्तुष्ट हुआ। बोला, "क्या इस प्रकार के निकृष्ट शरीर वाले दूत-कर्म कर सकते हैं?" यह बात सुना तो कछुआ बोला—"क्या राजा के राज-दूत को ताड़ जैसा बड़ा होना चाहिए? यह गौण बात है कि शरीर छोटा है वा बड़ा है। असली बात जहाँ जाय वहाँ का कार्य ही है। महाराज! हमारे राजा के पास बहुत से दूत हैं। स्थल पर कोई काम हो तो आदमी करते हैं। आकाश में पक्षिगण और जल में मैं। मेरा नाम चित्तसूल है। मैं पदाधिकारी हूँ। राजा का प्रिय हूँ। मेरा परिहास न करें।" इस प्रकार उसने अपने गुणों का वर्णन किया।

उससे धृतराष्ट्र ने पूछा। राजा ने तुझे किस उद्देश्य से भेजा है? "महाराज, मुझे राजा ने यह कहा कि मैंने सारे जम्बुद्वीप के राजाओं के साथ मैत्री-धर्मस्थापित किया है। अब मैं धृतराष्ट्र राजा के साथ मैत्री करने के लिए अपनी समुद्रजा नाम की कन्या दूँगा—यह कह मुझे भेजा है। आप विलम्ब न कर मेरे साथ ही परिषद् भेज, दिन निश्चित कर कुमारी को ग्रहण करें।" उसने सन्तुष्ट हो, सत्कार कर उसके साथ चार नाग-तरुण भेजे, "जाओ, राजा की बात सुन, दिन निश्चित करके आओ।"

उन्होंने 'अच्छा' कहा और कछुवे को ले नाग-भवन से निकले। यमुना तथा वाराणसी के बीच में एक कमल-तालाब देखकर किसी उपाय से कछुवे की भाग निकलने की इच्छा हुई। इसलिए वह बोला—"भो नाग-तरुणों! हमारा राजा और उसके पुत्र तथा पत्नी जब मुझे पानी में से होकर राज-भवन आया देखते हैं तो कहते हैं—हमें कँवल दो। हमें भिसें दो। मैं उनके लिए ये लेता हूँ। तुम मुझे छोड़कर, मेरे बिना ही पहले से राजा के पास जाओ। मैं तुम्हें वहीं मिलूँगा।" उन्होंने उसका विश्वास कर उसे छोड़ दिया। वह वहाँ एक ओर जा छिपा। नाग-तरुणों ने भी जब उसे न देखा तो समझा कि वह राजा के पास चला गया होगा। वे ब्रह्मचारी का रूप धारण कर राजा के पास पहुँचे।

राजा ने स्वागत-सत्कार कर पूछा—"कहाँ से आये?"

"महाराज, धृतराष्ट्र के पास से।"

"किस कारण से?"

"महाराज! हम उनके दूत हैं। धृतराष्ट्र ने आपका कुशल-समाचार पूछा है। आप जो चाहें, सो वह आपको देने को तैयार हैं। अपनी समुद्रजा नाम की कन्या को हमारे राजा की चरण-सेविका बना दें।" यह अर्थ प्रकाशित करने के लिए शास्ता ने गाथा कही—

**यं किञ्चि रतनं अत्थि धतरट्ठनिवेसने,**
**सब्बानि दे उपायन्तु धीतरं देहि राजिनो॥१॥**

[धृतराष्ट्र के घर में जितने भी रत्न हैं, वे तुझे मिलें। तू (हमारे) राजा को (अपनी) लड़की दे॥१॥]

यह सुन राजा ने दूसरी गाथा कही—

**न नो विवाहो नागेहि कतुपब्बो कुदाचनं,**
**तं विवाहं असंयुत्तं कथं अम्हे करोमसे॥२॥**

[नागों के साथ कभी हमने पहले विवाह नहीं किया। यह अयोग्य विवाह हम कैसे करेंगे? ॥२॥]

यह सुना तो नाग-तरुणों ने क्रोधित हो राजा को धमकाया, "यदि धृतराष्ट्र के साथ सम्बन्ध करना अयोग्य है, तो अपने चित्तसूल नाम के सेवक को "समुद्र-जा धीता दूंगा" कहकर हमारे राजा के पास क्यों भेजा? इस प्रकार भेजकर हमारे राजा का अपमान करता है! हम देखेंगे कि ऐसा करनेवाले के साथ हमें क्या व्यवहार करना चाहिए? हमारा नाम नाग है।" उन्होंने दो गाथायें कहीं—

**जीवितं नून ते चत्तं रट्ठं वा मनुजाधिप,**
**नहि नागे कुपितम्हि चिरं जीवन्ति तादिसा॥३॥**
**यो त्वं देव मनुस्सेसु इद्धिमंतं अनिद्धिमा,**
**वरुणस्स नियं पुत्तं यामुनं अतिमञ्ञसि॥४॥**

[हे राजन! तूने निश्चय से जीवन अथवा राष्ट्र का त्याग कर दिया है। नाग के कुपित हो जाने पर तुम्हारे जैसे अधिक काल तक जीते नहीं रहते॥७॥ हे देव! तू मनुष्यों में ऋद्धि-रहित होकर ऋद्धिमान, यमुनोत्पन्न, वरुण के अपने पुत्र का अपमान करता है॥४॥]

तब राजा ने दो गाथायें कहीं—

**नातिमञ्ञानि राजानं धतरट्ठं यसस्सिनं,**
**धतरट्ठोहि नागानं बहुन्नम्पि इस्सरो॥५॥**
**अहि महानुभावो पि न मे धीतरमाहो,**
**खत्तियोव विदेहानं अभिजाता समुद्दजा॥६॥**

[मैं यशस्वी धृतराष्ट्र का अपमान नहीं कर रहा हूँ। धृतराष्ट्र बहुत से नागों का 'ईश्वर' है॥५॥ वह साँप निस्सन्देह बड़े प्रतापवाला है, किन्तु वह मेरी लड़की के योग्य नहीं है मेरी समुद्रजा कन्या के लिए विदेहों का क्षत्रिय ही योग्य है॥६॥]

नाग-तरुणों की इच्छा हुई कि उसे वहीं फुँकार से मार डालें। किन्तु, उन्होंने सोचा कि हम दिन निश्चय करने के लिए भेजे गये हैं, हमारे लिए ऐसा करना योग्य नहीं। हम जाकर राजा को कहें और तब अपना कर्त्तव्य जानेंगे। यह सोच वे वहीं अन्तर्धान हो गये। राजा ने पूछा, "तात! क्या लड़की मिली?" उन्होंने क्रोधित हो उत्तर दिया, "देव! हमें बिना मतलब ही आप जहाँ-तहाँ भेजते हैं? यदि हमारा मरण चाहते हैं, तो यहीं मार डालें वह तुम्हें

गालियाँ देता है, परिहास करता है। जात्याभिमान के कारण अपनी लड़की को ऊँचा उठाता है।" राजा ने जो कहा था और जो नहीं कहा था, वह सब कह उन्होंने उसका क्रोध जागत किया। उसने अपनी परिषद् को इकट्ठा होने की आज्ञा देते हुए कहा—

कम्बलस्सतरा उट्ठेन्तु,
सब्बे नागे निवेदय,
वाराणसिं पवज्जन्तु
माचकिञ्चि विहेठयुं॥७॥

[कम्बलस्सतरा नाग उठकर तैयार हों। सभी नागों को कहें कि वाराणसी चलें। हाँ किसी को कष्ट न दें॥६॥]

तब उन नागों ने सोचा, "यदि किसी मनुष्य को कष्ट नहीं देना है, तो हम जाकर क्या करेंगे?" उन्होंने "यह करो, मैं भी यह करूँगा" कहते हुए दो गाथायें कहीं—

निवेसनेसु सोब्भेसु रथिया चच्चरेसुच,
रुक्खग्गेसु च लम्बन्तु वितता तोरणेसु च॥८॥
अहम्पि सब्बसेतेन महता सुमहं पुरं,
परिक्खिपिस्सं भोगेहि कासीनं जनयं भयं॥९॥

[घरों में, पुष्करणियों में, रास्तों के चौराहों पर, पेड़ों पर और दरवाजों पर फैल-फैल कर लटक जाओ॥८॥ मैं भी अपने सर्व-श्वेत बड़े शरीर को लेकर फनों से काशी के लोगों को भयभीत करता हुआ बड़े काशी-नगर को घेर लूंगा॥९॥]

नागों ने वैसा ही किया।

इस अर्थ को प्रकाशित करते हुए शास्ता ने कहा—

तस्स तं वचनं सुत्वा उरगानेकवण्णिनो,
वाराणसिं पवज्जिंसु न च किञ्चि विहेठयुं॥१०॥
निवेसनेसु सोब्भेसु रथिया चच्चरेसु च,
रुक्खग्गेसु च लम्बिसु वितता तोरणेसु च॥११॥
ते दिस्वान लम्बन्ते पुथु कंदिसु नारियो,
नागे सोण्डिकते दिस्वा पस्ससन्ते मुहुं मुहुं॥१२॥

वाराणसी पव्यधीता अतुरा समपज्जथ,
बाहा पग्गह पक्कन्दुं धीतरं देहि राजिनो॥१३॥

[उसका यह कहना सुनकर अनेक वर्ण के नागों ने वाराणसी में प्रवेश किया। उन्होंने किसी को कष्ट नहीं दिया॥१०॥ वे घरों में, पुष्करणियों में, रास्तों के चौराहों पर, पेड़ों पर और दरवाजों पर फैल-फैल कर लटक गये ॥११॥ उन सर्पों को बार-बार फन फैलाकर देखते तथा लटकते हुए जब नारियों ने देखा तो वे बहुत चिल्लाने लगीं॥१२॥ वे सभी वाराणसी (नरेश के पास) आयीं और बाहों को पीट-पीट कर कहने लगीं कि धृतराष्ट्र को लड़की दो ॥१३॥]

उसने जब लेटे-ही-लेटे नगर-वासियों तथा अपनी भार्याओं का विलाप सुना और जब उसे चारों नाग-तरुणों ने धमकाया तो उसने मृत्यु-भय के मारे तीन बार कहा, "मैं अपनी समुद्र-जायी कन्या धृतराष्ट्र को देता हूँ।" यह सुन सभी नाग राज गव्यूति-मात्र पीछे हट गये और एक देव-नगर का निर्माण कर भेंट भिजवायी कि लड़की को भेजे। राजा ने उनकी भेंट ली और उन्हें यह कह बिदा किया कि तुम जाओ, मैं लड़की अमात्यों के साथ भेजूँगा। उन्हें बिदा कर चुकने पर वह लड़की को ऊपर महल पर ले गया और झरोखा खोलकर बोला, 'देख यह अलंकृत नगर है। तू इसके राजा की पटरानी होगी। नगर दूर नहीं है। मन न लगने पर यहाँ आ सकेगी। तुझे इस नगर में जाना है।" इस प्रकार उसे समझा कर सिर से स्नान करवा, सभी अलंकारों से अलंकृत कर, पर्देदार रथ पर चढ़ा, अमात्यों के साथ भेजा। नागराजाओं ने अगवानी कर बहुत सत्कार किया। अमात्य नगर में गये, उसे लड़की सौंपी और बहुत-सा धन लेकर वापिस लौटे। राजकन्या को ऊपर महल पर ले जाया गया और अलंकृत दिव्य शय्या पर लिटाया गया। उसी समय नाग-तरुणियों ने छोटा-सा रूप धारण कर मानवी सेविकाओं की तरह उसे घेर लिया।

दिव्य शय्या पर लेटते ही उसे दिव्य-स्पर्श के कारण नींद आ गयी। धृतराष्ट्र नाग-परिषद् सहित उसे ले ,वहाँ से अन्तर्धान हो, नाग-भवन में ही जाकर प्रकट हुआ। राज-कन्या की आँख खुली तो उसने अलंकृत शयनासन, अन्य स्वर्णमय तथा मणिमय प्रासाद आदि, उद्यान, पुष्करणियाँ ठीक देव-नगर की भाँति देखीं। इस नाग-भवन को देखकर उसने कुबड़ी आदि सेविकाओं से पूछा, "यह नगर अत्यन्त अलंकृत है। यह हमारे नगर जैसा नहीं है। यह किसका नगर है?"

"देवी! यह तेरे स्वामी का नगर है। अल्प-पुण्यों को यह सम्पत्ति नहीं मिलती तुझे महापुण्यवान् होने से मिली है।"

धृतराष्ट्र ने भी पाँच सौ योजन के नाग-भवन में मुनादी करा दी, "जो समुद्र-जायी को सर्प रूप दिखायेगा उसे राज-दण्ड मिलेगा।" इसलिए कोई एक भी उस पर अपना सर्प-रूप प्रकट न कर सका। वह उसे मनुष्य लोक ही समझ उसके साथ प्रसन्नता से प्रेमपूर्वक रही।

## नगर काण्ड समाप्त

आगे चलकर धृतराष्ट्र से उसने गर्भ धारण किया और पुत्र को जन्म दिया। प्रिय-दर्शन होने से उसका नाम सुदर्शन रखा गया। फिर दूसरे पुत्र को जन्म दिया। उसका नाम दत्त रखा गया। वह बोधिसत्त्व था। फिर एक को जन्म दिया। उसका सुभग नाम रखा गया। और भी एक को जन्म दिया। उसका नाम अरिट्ठ रखा गया।इस प्रकार चार पुत्रों को जन्म देकर भी वह यह न जान सकी कि वह नाग-भवन में है।

एक दिन अरिट्ठ को बताया गया, तेरी माँ मानुषी है, नागिन नहीं।अरिट्ठ ने सोचा, मैं इसकी जाँच करूँगा। एक दिन स्तन-पान करते समय ही उसने साँप की शक्ल बना माता की पीठ पर पूँछ का प्रहार किया। उसने उसका सर्प-शरीर देखा तो डर के मारे चिल्लायी और उसे जमीन पर फेंकते समय नाखून से उसकी आँख फोड़ दी। उसमें से रक्त बहने लगा। राजा ने उसका स्वर सुना तो पूछा, "यह क्यों रोती है?" उत्तर मिला, "अरिट्ठ की करतूत देखकर।" वह उसे धमकाता हुआ आया इस दास को पकड़ो और जान से मार डालो।" राज कन्या ने जब देखा कि वह क्रोधित हो गया है तो पुत्र-स्नेह के कारण बोली, "देव! मेरे पुत्र की आँख जाती रही है। इसे क्षमा कर दें।" जब यह ऐसा कहती है तो क्या किया जा सकता है, सोच राजा ने उसे क्षमा कर दिया। उस दिन उसे पता लगा कि यह नाग-भवन है। तब से अरिट्ठ का नाम काणाअरिट्ठ हो गया। चारों पुत्र बड़े हो गये।

उनके पिता ने उन्हें सौ-सौ योजन का राज्य दे दिया। बड़ा ठाट-बाट रहा। सोलह-सोलह हजार नाग-कन्यायें गिर्द हो गयीं। पिता के पास सौ योजन भर का ही राज्य रह गया। तीनों पुत्र महीने-महीने माता-पिता को देखने आते। बोधिसत्त्व प्रत्येक पन्द्रहवें दिन आता। नाग-भवन में यदि कोई प्रश्न पैदा होता तो वही उसका हल करता। वह उसके साथ गरुण महाराज की भी सेवा में जाता। वहाँ भी यदि कोई प्रश्न पैदा होता तो वही उसका समाधान करता।

एक दिन जब नाग-परिषद् के साथ गरुण त्रयोत्रिंशपुर में शक्र के गिर्द बैठा था, तो देवताओं के बीच में प्रश्न पैदा हुआ। कोई उसका उत्तर नहीं दे सका। आसन पर पालथी मारे बैठे बोधिसत्त्व ने ही शंका समाधान किया। देवराज ने उसकी दिव्य गंध-पुष्पों से पूजा की और कहा, "देव! तू पृथ्वी समान विपुल प्रज्ञा से युक्त है। अब से तेरा नाम भूरि-दत्त हो गया।" उसने उसका नाम भूरिदत्त ही कर दिया।

इसके बाद से जब वह शक्र की सेवा में जाता तो अलंकृत वैजयन्त प्रासाद, देवप्सरायें तथा अतिमनोहर शक्र सम्पत्ति देखता। उसे देव-लोक अच्छा लगने लगा और उसने सोचा, "यह मेण्डक-भक्षक बने रहने में क्या है! नाग-भवन जाकर उपोसथ-व्रत ग्रहण कर इस देवलोक में उत्पन्न होने का कारण करूँगा।" यह सोच वह नाग-भवन गया और माता-पिता से अनुज्ञा माँगी—"माताजी पिताजी, उपोसथ व्रत करूँगा।" "अच्छा तात कर। किन्तु बाहर न जाकर यहीं किसी एकान्त विमान में कर। बाहर जाने पर नागों का बहुत भय है।"

उसने अच्छा कह स्वीकार किया और वहीं शून्य विमान में आराम-उद्यानों में उपोसथ-व्रती होकर रहने लगा।

उसे नाना वाद्य हाथ में लिये नाग-कन्यायें घेर लेतीं। उसने सोचा, यहाँ मेरा उपोसथ-व्रत पूरा नहीं होगा। मैं मनुष्यों में जाकर व्रत पूरा करूँगा। उसे भय हुआ कि कहीं माता-पिता रोक न दें। इसलिए उसने उन्हें सूचना नहीं दी। उसने अपनी भार्या को बुलाकर कहा, "भद्रे मैं मनुष्यों में जाता हूँ। वहाँ यमुना तट पर महान्यग्रोध-वृक्ष है। उससे थोड़ी ही दूर पर बाम्बी के ऊपर फन रखकर चतुरङ्ग सम्पूर्ण व्रत का अधिष्ठान कर वहीं पड़े रहकर उपोसथ-व्रत करूँगा। सारी रात पड़े रहकर उपोसथ-व्रत कर चुकने पर, अरुणोदय के समय तुममें से दस-दस जन बारी-बारी से हाथ में बाजा ले, मेरे पास आकर और पुष्पों तथा सुगन्धी से मेरी पूजा कर, गा-नाचकर मुझे नाग-भवन लिवा जाना।" इतना कह कर वह वहाँ पहुँचा और बाम्बी के ऊपर फन को रख संकल्प किया कि जो कोई मेरी चमड़ी, नसें, हड्डी अथवा रक्त चाहे ले जाये। इस प्रकार चारों अंगों वाले उपोसथ-व्रत का अधिष्ठान कर, हलकी मूठ जितना शरीर बना, वहाँ पड़े रहकर उपोसथ-व्रत किया। अरुणोदय होते ही नाग-कन्यायें जाकर आज्ञा के अनुसार आचरण कर उसे नाग-भवन ले आतीं।

इस प्रकार उसे उपोसथ-व्रत करते-करते बहुत समय बीत गया। उस समय वाराणसी द्वारा ग्रामवासी एवं ब्राह्मण सोमदत्त नाम के पुत्र के साथ जंगल जाता

था और काँटा, यंत्र, फंदा तथा जाल फैलाकर, मृगों को मार, बहंगी पर मांस रख, बेचकर जीविका चलाता था।

एक दिन जब उसे गोह बच्चे तक का मांस नहीं मिला तो उसने कहा—"तात! सोमदत्त यदि खाली हाथ जायेंगे तो तेरी माता क्रुद्ध होगी। कुछ न कुछ लेकर ही जायें।" जिधर बोधिसत्त्व पड़ा था वह उस बाम्बी की ओर गया और वहाँ उसने पानी पीने के लिए गये मृगों के पद-चिह्न देखे। उन्हें देख वह बोला, "तात! मृग मार्ग दिखायी देता है। तू रुक! मैं पानी के लिए आने वाले मृग को बीधूँगा।" वह धनुष लेकर मृगों को अघोरता हुआ एक वृक्ष के नीचे खड़ा हुआ।

संध्या समय एक मृग पानी पीने के लिए आया। उसने उसे बींध दिया। मृग वहाँ गिरा नहीं। बाण-वेग से भयभीत हो लहु चुआता हुआ भागा। पिता-पुत्र ने उसका पीछा किया। जहाँ वह गिरा था, वहाँ से उसका मांस ले, आरण्य से निकल सूर्यास्त के समय उस न्योग्रोध-वृक्ष के नीचे पहुँचे। उन्होंने सोचा, अब असमय हो गया। जा नहीं सकते। यहीं रहेंगे।" इसलिए मांस को एक ओर रख वे वृक्ष पर चढ़ गये और शाखाओं में पड़ रहे। ब्राह्मण बहुत सबेरे उठा और उसने मृगों की आवाज सुनने के लिए कान लगाया। उस समय नाग-कन्याओं ने आकर बोधिसत्त्व के लिए आसन बिछाया। उसने नाग-शरीर का लोप कर दिया और सभी अलंकारों से सुसज्जित दिव्य शरीर का निर्माण कर शक्र की तरह पुष्पासन पर बैठा। नाग-तरुणियों ने भी गन्ध मालादि से उसका पूजन किया और बाजे बजा नृत्य-गीत का प्रदर्शन किया।

ब्राह्मण ने आवाज सुनी तो उसकी इच्छा हुई कि पता लगाये कि यह कौन है? उसने 'हे पुत्र' कह कर पुत्र को जगाना चाहा। जब नहीं जगा सका तो सोचा, 'थका होगा, सोता रहे, मैं ही जाता हूँ।' वह पेड़ से उतर उसके पास गया। नाग-तरुणियाँ उसे देख बाजों सहित अन्तर्धान हो नाग-भवन जा पहुँचीं। अकेला बोधिसत्त्व ही रह गया। ब्राह्मण ने उसके पास खड़े हो, पूछते हुए दो गाथायें कहीं—

**पुप्फाभिहारस्स वनस्स मज्झे**
**को लोहितक्खो विहतंतरंसो,**
**का कम्बुकायूरवरा सुवत्था**
**तिट्ठन्ति नरियो दस वन्दमाना॥१॥**
**को त्वं ब्रहाबाहु वनस्स मज्झे**
**विरोचसी धतसित्तोव आग्गि,**

**महेसक्खो अञ्ञतरोसि यक्खो**
**उदाहु नागोसि महानुभावो॥२॥**

[इस वन में फूलों से लदा हुआ, लाल-लाल आँखों वाला, चारों ओर प्रकाश फैलाता हुआ तू कौन है? और ये स्वर्णाभरणों से अलंकृत, सुवस्त्रधारिणी कौन दस नारियाँ हैं, जो हाथ जोड़े खड़ी हैं॥१॥ हे विशालबाहु! तू कौन है, जो घी पड़ी हुई आग की तरह वन में प्रकाशमान है। क्या तू कोई महान् यक्ष है अथवा कोई बड़े प्रतापवाला नाग? ॥२॥]

यह सुन बोधिसत्त्व ने सोचा, "यदि मैं शक्र आदि में से कोई एक हूँ', कहूँ तो भी यह ब्राह्मण विश्वास कर ही लेगा; किन्तु आज मुझे सत्य ही बोलना चाहिए।" उसने अपने नाग-राज होने की बात प्रकट करने के लिए कहा—

**नागोहमस्मि इद्धिमा तेजसी दुरतिक्कमो,**
**डसेटयं तेजसा कुद्धो फीतं जनपदं अपि॥३॥**
**समुद्दजा हि मे माता धतरट्ठो च मे पिता,**
**सुदस्सनकणिट्ठोस्मि भूरिदत्तोति मं विदु॥४॥**

[मैं ऋद्धिवान्, तेजस्वी, दुर्दमनीय नाग हूँ। क्रुद्ध होने पर मैं अपने तेज से स्मृद्ध जनपद को भी डस लेता हूँ॥३॥ मेरी माता समुद्रजा और पिता का नाम है धृतराष्ट्र। मैं सुदर्शन का छोटा भाई हूँ और मेरा नाम भूरिदत्त है॥४॥]

यह कह बोधिसत्त्व ने सोचा, "यह ब्राह्मण चण्डाल है, कठोर है, सपेरे को सूचना देकर मेरे उपोसथ-व्रत में बाधा भी डाल सकता है। क्यों न मैं इसे नाग-भवन ले जा, बहुत-सा ऐश्वर्य दे अपने उपोसथ-कर्म को चिर-स्थायी करूँ? वह बोला, "ब्राह्मण! तुझे बहुत ऐश्वर्य दूँगा। आ सुन्दर नाग-भवन चलें।" "स्वामी! मेरा पुत्र है। उसके आने पर जाऊँगा।" तब बोधिसत्त्व ने 'ब्राह्मण' जा, उसे लेकर आ' कहते हुए अपने निवास-स्थान का पता बताते हुए कहा—

**यं गम्भीरं सदावट्टं रहदं भेस्मं अवेक्खसि,**
**एस दिब्यो ममावासो अनेकसतपोरिसो॥५॥**
**मयूरकोञ्चाभिरुदं नीलोदं वनमज्झतो,**
**यमुनं पविस मा भीतो खेमं वत्तवतं सिवं॥६॥**

[जो तुझे यह भयानक, गहरा, बड़ा भारी तालाब दिखायी देता है, यह सैकड़ों पुरुसा तालाब ही मेरा दिव्य निवास स्थान है। इसके तट पर मोर और

क्रौंच पक्षी नाद करते हैं, इसका जल नीला है, यह वन के बीच से बहती है। हे ब्राह्मण! तू निर्भय होकर व्रतियों की निवास-स्थान, इस कल्याणकर नदी में प्रवेश कर॥५-६॥]

ब्राह्मण गया और पुत्र को यह बात कह उसे ले आया। बोधिसत्त्व उन दोनों को लेकर यमुना-तट पर पहुँचा और कहा—

**तत्थ पत्तो सानुचरो सहपुत्तेन ब्राह्मण,**
**पूजितो मटहं कामेहि सुखं ब्राह्मण वच्छसि॥७॥**

हे ब्राह्मण! वहाँ अनुचर पुत्र के साथ पहुँचने पर, मेरे द्वारा काम-भोग की सामग्री से पूजित होकर तू सुख-पूर्वक रहेगा॥७॥]

यह कह बोधिसत्त्व उन दोनों पिता-पुत्र को नाग-भवन ले गया। वहाँ उनका दिव्य जन्म हुआ। बोधिसत्त्व ने उन्हें दिव्य-सम्पत्ति दे चार-चार सौ नाग-कन्यायें दीं। उन्होंने महान् सम्पत्ति का उपभोग किया। बोधिसत्त्व भी अप्रमादी हो, उपोसथ-व्रत करने लगे। हर आधे महीने पर माता-पिता की सेवा में जा, धर्म-कथा कह, वहीं से ब्राह्मण के पास जा, उसका कुशल-समाचार जान और उसे यह कह कि जिस चीज की आवश्यकता हो कहे तथा अनुद्विग्न हो रहे, वह सोमदत्त का कुशल-समाचार पूछ अपने निवासस्थान जाता।

पुण्य की कमी से ब्राह्मण वर्ष भर ही नाग भवन में रह उद्विग्न हो गया। उसने मनुष्य लोक जाने की इच्छा की। उसे नाग-भवन नरक लगने लगा, अलंकृत प्रासाद कारागार और नाग-कन्यायें यक्षिणी प्रतीत होने लगीं। उसने सोचा, "मैं तो उद्विग्न हूँ। सोमदत्त के भी चित्त की बात जानूँगा।" वह उसके पास गया और बोला; "तात! क्या उद्विग्न नहीं होता?"

"उद्विग्न क्यों होऊँ? उद्विग्न नहीं हूँ।"

"तात! क्या तू उद्विग्न है?"

ब्राह्मण बोला, "हाँ! तात।"

"किस वजह से?"

"तेरी माता तथा भाई-बहन का देखना न मिलने से। आ तात सोमदत्त चलें।"

उसने पहले तो कहा, 'नहीं जाता हूँ', किन्तु पिता के बार-बार कहने पर स्वीकार कर लिया। ब्राह्मण ने सोचा, "पुत्र के मन का तो पता लग गया। लेकिन यदि मैं भूरिदत्त से जाने की बात कहूँगा तो वह मुझे और भी ऐश्वर्य देगा। इस प्रकार मेरा जाना न हो सकेगा। इसलिए एक ढंग से उसके ऐश्वर्य

